बनाता हूँ। इसलिए सबसे श्रेष्ठ तो मैं ही हूँ। हे प्रभो! इस प्रकार, हमलोगों मे विवाद उठ खड़ा हुआ और वह किसी प्रकार शान्त नहीं हो रहा है। यदि यह विवाद बढ़कर परस्पर संघर्ष का रूप धारण कर लेगा, तो जगच्चक्र का परिचालन असम्भव हो जायगा। अतः, आपकी सेवा में हम सब उपस्थित हैं कि वस्तुस्थिति को स्पष्ट करके हमारा विवाद शान्त कर दें।

इन्द्र की बात सुनकर विष्णु मुस्कराये और एक बार ब्रह्मा की ओर देखा और उन्होंने ब्रह्मा से कहा कि इन्हें मुख्य तत्त्व का आप उपदेश कर दें। किन्तु, ब्रह्मा ने निवेदन किया कि भगवन्, इन अभिमान-ग्रस्तों को समझाना मेरी शक्ति के बाहर है। आप ही कृपाकर इन्हें मुख्य तत्त्व का उपदेश दे सकते हैं। विष्णु ने कहा कि परतत्त्व का उपदेश तो मैं भी नहीं कर सकता। मैं भगवान् शंकर का स्मरण करता हूँ। वे हीं यहाँ आकर अपने उपदेश द्वारा इनका विवाद शान्त कर सकेंगे। भगवान् विष्णु आदि के स्मरण करने पर शंकर भगवान् वहाँ पधारे। अभ्युत्थान और कुशल-स्वागत के अनन्तर सब वृत्तान्त सुनकर भगवान् शंकर ने कहा कि इन देवताओं को जगदम्बा ने मोहित किया है। उस भगवती की कृपा के विना इनका मोह शान्त नहीं हो सकता, इसलिए उचित है कि हमसब मिलकर भगवती का ध्यान और स्तुति करें। वही कृपा कर प्रादुर्भूत होंगी और इनका मोह दूर करेंगी। जब ब्रह्मा, विष्णु और महेश ध्यानमग्न भगवती की स्तुति करने लगे, तब अकस्मात् घोर महाभयानक शब्द हुआ। उस भयानक शब्द से वहाँ पर बैठे सभी देवता मूर्च्छितप्राय हो गये और ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश खड़े होकर स्तुति करने लगे। चैतन्य-लाभ होने पर देवताओं ने देखा कि एक तेजोमय, किन्तु सौम्य मूर्त्ति दूरस्थित दिखाई दे रही है। उन्हें उस दिव्य रूप का तत्त्व कुछ समझ में नहीं आ रहा था कि यह क्या अद्भुत वस्तु है। देवताओं ने परामर्श कर पहले अग्नि को भेजा कि तुम जाकर इस रूप का ज्ञान प्राप्त करो कि यह क्या है। अग्नि ने समीप जाकर जब उस अद्भुत मूर्त्ति से पूछा कि आप कौन हैं, तब वहाँ से शब्द हुआ कि पहले तुम अपना परिचय दो और बतलाओ कि क्या शक्ति रखते हो। अग्नि ने बड़े अभिमान से कहा—"मैं सबका प्राणरूप, सब वस्तुओं में रहनेवाला अग्नि हूँ। मुझमें इतनी शक्ति है। कि मैं क्षणमात्र में सम्पूर्ण जगत् को भस्म कर सकता हूँ।" इसपर उस मूर्त्ति ने एक तिनका (तृण) उनके सामने रखा और कहा कि पहले इसे भस्म करके दिखाओ। अग्नि ने अपनी सम्पूर्ण शक्ति उस तृण पर लगा दी, किन्तु उसे न जला सके। वे बिलकुल निस्तेज होकर लौट आये। उन्होंने अन्य देवताओं से कहा कि मैं इस अद्भुत तत्त्व को नहीं पहचान सका। अब आपलोग यत्न कीजिए। तत्पश्चात् सोम, वायु आदि गये और वे भी उस तृण को न तो गीला कर सके, न उड़ा सके। अन्त में, इन्द्र अपने विविध आयुधों से सुसज्जित होकर उस आश्चर्यमय रूप के सामने पहुँचे। इन्द्र का वज्र भी

उस तृण का कुछ नहीं बिगाड़ सका और इन्द्र निस्तेज हो गये। सभी के हतप्रभ हो जाने पर और उनके द्वारा बहुत स्तुति-प्रार्थना करने पर, उस महातेज से एक सौम्य मूर्त्ति प्रकट हुई। उस मूर्त्ति ने इन्द्र को समझाया कि तुम किसी में भी शक्ति नहीं है। समस्त शक्तियाँ मेरी दी हुई हैं। तुमलोग वृथा बड़प्पन का अभिमान मत करो और जिस-जिस कार्य में नियुक्त हो, उसका सम्पादन ठीक प्रकार से करते रहो, इसी से तुम्हें सिद्धि प्राप्त होगी। तत्पश्चात् ब्रह्मा, विष्णु, महेश आदि को भी दर्शन, आशीर्वाद, वर आदि देकर वह मूर्त्ति अन्तर्हित हो गई। अन्त में, दत्तात्रेय ने कहा कि यह कुमारिका-अवतार था, जो देवताओं के अभिमान को नष्ट करने के लिए हुआ था।

यह कथा 'केनोपनिषद्' में भी आई है। थोड़ा भेद कथा-प्रक्रिया में है। वहाँ उमा हैमवती का दर्शन होना लिखा है और उसमें इन्द्र को ब्रह्मज्ञान कराया गया है। कुल मिलाकर, तात्पर्य यही है कि मुख्य 'परतत्त्व' ही सर्वशक्तिमान् है और सभी शक्तिस्रोत यहीं से फूटता है। उस मूल तत्त्व को न पहचान कर अपनी शक्ति का अभिमान करनेवालों की इसी प्रकार दुर्गति होती है। भगवती की अवरशक्ति माया है, जिसके परिणामभूत हमलोगों के अन्तःकरण द्वारा निर्मित वासना-ज्ञान है। उस छोटे से तृण-रूप वासना-ज्ञान को न तो अग्नि जला सकती है और न वायु उड़ा सकता है। वह भगवती की कृपा से ही परम ज्ञान का उदय होने पर हट सकता है। इसी दृष्टान्त से समझ लीजिए कि सबकी शक्ति परिमित है। अनन्त शक्ति तो भगवती की ही है।

इस प्रकार, 'त्रिपुरा-रहस्य' में अनेक अवतारों का वर्णन करने के बाद भगवती 'ललिता' का अवतार लिखा गया है। 'तन्त्रशास्त्र' में ललिता की उपासना बहुत मुख्य मानी गई है। सभी सम्प्रदायों में यह उपास्य है। वैष्णव भी राधा की सखी कहकर 'ललिता' की उपासना करते हैं। इसका रहस्य बड़ा अद्भुत है। इस 'त्रिपुरा-रहस्य' ग्रन्थ में भी इस अवतार का बहुत विस्तार से वर्णन है। प्रायः इसी अवतार के वर्णन में यह ग्रन्थ पूर्ण हो गया है। इसे एक नवीन शक्ति का प्रादुर्भाव कहकर यहाँ 'ललिता' का वर्णन हुआ है और त्रिपुरा भगवती का ही एक रूप ललिता को माना गया है। विभाण्डक दैत्य के वध के लिए इसका अवतार हुआ। विभाण्डक की उत्पत्ति का भी इसमें विस्तृत वर्णन है।

विभाण्डक ने जब शंकर का घोर तप किया और शंकर जब वरदान देने के लिए पधारे, तब उसने अजर-अमर बन जाने का वर माँगा। शंकर ने कहा कि मूल तत्त्व ब्रह्म के अतिरिक्त और कोई अजर-अमर नहीं हो सकता। इस असम्भव वर को मत माँगो, दूसरा कोई वर ले लो। किन्तु, विभाण्डक ने और कोई वर स्वीकार नहीं किया और निरन्तर तप ही करता गया। इसकी अत्यन्त उग्र तपस्या से जब त्रिलोकी भस्म होने लगी, तब देवताओं की प्रार्थना पर पुनः शंकर भगवान् उसके पास पधारे और बहुत समझा-बुझाकर उसे यह वर लेने पर राजी किया कि वर्त्तमान में जितनी शक्तियाँ हैं या

जितने शस्त्रास्त्र हैं, उनसे वह नहीं मरेगा। इस प्रकार का वरदान प्राप्त कर उसने सभी देवताओं को परास्त किया। उसके युद्धों का इस ग्रन्थ में अति विस्तृत वर्णन है। अन्त में, देवताओं की प्रचुर प्रार्थना पर भगवती त्रिपुरा ने एक शक्ति के रूप में अपने को प्रकट किया और नये शस्त्र की रचना से ही इसका वध किया। इस ललितावतार का वर्णन 'त्रिपुरा-रहस्य' ग्रन्थ में विस्तृत रूप से है और इसकी स्तुति, प्रार्थना आदि भी अति रहस्यमय और अति विस्तृत है।

## ग्रन्थ का उपसंहार

इस प्रकार, पुराण-विद्या के प्रतिपादक ग्रन्थों में सर्वत्र भारत की प्राचीन ज्ञानराशि का वैभव प्रकट हुआ है। पुराणों का जितना ही श्रद्धापूर्वक अनुशीलन किया जाता है, उतने ही रहस्यपूर्ण विषयों के द्वार अनावृत होते जाते हैं। पराधीनता के सुदीर्घ काल में अन्य विद्याओं की ही तरह यह महत्त्व की विद्या भी अन्धकाराच्छन्न हो गई थी। स्वतन्त्रता-सूर्य के उदय के साथ ही उसके प्रकाश में हमें अपनी विद्याओं के ओजस्वी स्वरूप का ज्ञान होना ही चाहिए। स्वतन्त्रता की यही वास्तविक चरितार्थता है। प्रस्तुत ग्रन्थ 'पुराण-परिशीलन' इसी दिशा में एक प्रयास है। अल्पज्ञता और अनवधानतावश ग्रन्थगत त्रुटियों के लिए हम अपने कृपालु पाठकों से क्षमा-याचना करते हैं तथा ग्रन्थ की परिपूर्त्ति के कारणभूत सर्वनियन्ता के चरणों में प्रणति-पुरस्सर हम इस ग्रन्थ को समाप्त करते हैं।



# अनुक्रमणी

१ पृष्ठ खाली

## भ

म